प्रत्युत १८७६-७७ ई० में दो खण्डों में ऋग्वेद का पद्यात्मक अनुवाद भी जर्मन भाषा में किया। इसी वर्ष से डा० लुडविग ने ऋग्वेद का गद्यात्मक अनुवाद लिखना शुरू किया जो बाइस वर्ष के अविरत परिश्रम से ६ जिल्दों में (१८७६-८८) समाप्त हो पाया। अनुवाद के साथ मन्त्रों की विस्तृत व्याख्या इसकी एक महती विशेषता है। ऐतिहासिक पद्धति को विशेष महत्त्व देने पर भी प्राचीन परम्परा भी इस अनुवाद में अनङ्गीकृत नहीं है। इसके अनन्तर काशी के गवर्नमेन्ट संस्कृत कालेज के अध्यक्ष डा० ग्रिफिथ ने चारों वैदिक संहिताओं का सुबोध अनुवाद अँग्रेजी में काशी में ही १८८६-६२ ई० के बीच प्रकाशित किया। यह अनुवाद विद्वत्तापूर्ण भले ही न समझा जाय, परन्तु मूल मन्त्रों के अर्थ समझाने में कम उपादेय नहीं माना जाता। १६०५ ई० में अमेरिकन विद्वान् डा० लैनमान और डा० ह्निटनी ने अथर्ववेद का प्रस्तावना और टिप्पणों से विभूषित एक बहुत ही सुन्दर अनुवाद हारवर्ड सीरीज़ (नं० ७ और ८) में दो विपुलकाय खण्डों में प्रकाशित किया। यह अनुवाद बहुत ही साङ्गोपाङ्ग, सर्वाङ्गीण तथा वैदुष्यपूर्ण है। डा० कीथ ने कृष्ण यजुर्वेद का जो अँग्रेजी अनुवाद १६१४ ई० में हाडवर्ड सीरीज़ (नं० १८-१६) में प्रकाशित किया है वह भी विद्वज्जनों की प्रशंसा का पात्र है। डा० गेल्डनर ने अपनी मृत्यु के पूर्व ऋग्वेद का एक महत्त्वपूर्ण जर्मन अनुवाद तैयार किया है, परन्तु अभी तक यह प्रकाशित नहीं हो पाया है।

अनुवादों का काम लाभदायक अवश्य है परन्तु इससे अधिक लाभदायक वे टीका ग्रन्थ हैं जिनमें सन्दिग्ध मन्त्रों के अर्थ की विवेचना बड़ी छानबीन से प्रचुर प्रमाण के आधार पर की गई है। ऐसे ग्रन्थों में डा० ओल्डनवर्ग के 'ऋग्वेद टिप्पण' का नाम अग्रगण्य है जिसमें विद्वान् लेखक ने ऋग्वेद के प्रत्येक मन्त्र के ऊपर उपलब्ध व्याकरण, कोष, छन्द सम्बन्धी सामग्री का नवीन शैली से एक महान् संग्रह उपस्थित किया है। डा० पिशल तथा गेल्डनर रचित 'वेदिशे स्तूदियन' (३ भाग) भी इस दृष्टि से व्यापक महत्त्वशाली तथा मननीय ग्रन्थ है।

समाप्त ॥